# ई-रीडर पर मेरी कुण्डलिनी वैबसाईट

## वैबसाईट की ई-पुस्तक बनाने का एक अभिनव प्रयोग

प्रेमयोगी वज्र

# पुस्तक परिचय-

यह पुस्तक "demystifyingkundalini.com" वेबसाइट बनाते समय वेबसाइट खोजकर्ताओं के दिमाग की उपज है।

वेबसाइट निर्माता को संदेह होने लगा कि यदि दुर्भाग्यवश किसी कारण से वेबसाइट खराब हो गई, तो सारी मेहनत खराब हो जाएगी, और लिखा हुआ सारा पाठ चला जाएगा। इसके अलावा, वेबसाइट निर्माता ने यह भी चाहा है कि वेबसाइट हर किसी ई-रीडर पर उपलब्ध होनी चाहिए, ताकि पाठक पढ़ने में सहज हो, और आँखें प्रभावित न हों। इन दोनों उद्देश्यों को वेबसाइट की ई-बुक बनाकर ही पूरा किया जा सकता था। इसलिए स्थिर वेब पेज और कुछ वेब पोस्ट जो अन्य ई-बुक में शामिल नहीं थे, इस ई-बुक में शामिल किया गया।

एक अन्य ई-बुक में कुंडलिनी से संबंधित सभी वेब पोस्ट डाले गए थे, जिसमें सभी शेष सामग्री आ गयी थी। उस अन्य पुस्तक का नाम "कुंडलिनी विज्ञान- एक आध्यात्मिक मनोविज्ञान" है। इस वेबसाइट के पहले दो होम पेजों को अभी भी एक अन्य पुस्तक में शामिल किया गया है, "कुंडलिनी रहस्योद्घाटित- प्रेमोगी वज्र क्या कहता है"।

आशा है कि प्रिय पाठक प्रस्तुत पुस्तक का पूरा लाभ उठाएंगे।

# लेखक परिचय

प्रेमयोगी वज्र का जन्म वर्ष 1975 में भारत के हिमाचल प्रान्त की वादियों में बसे एक छोटे से गाँव में हुआ था। वह स्वाभाविक रूप से लेखन, दर्शन, आध्यात्मिकता, योग, लोक-व्यवहार, व्यावहारिक विज्ञान और पर्यटन के शौक़ीन हैं। उन्होंने पशुपालन व पशु चिकित्सा के क्षेत्र में भी प्रशंसनीय काम किया है। वह पोलीहाऊस खेती, जैविक खेती, वैज्ञानिक और पानी की बचत युक्त सिंचाई, वर्षाजल संग्रहण, किचन गार्डनिंग, गाय पालन, वर्मीकम्पोस्टिंग, वैबसाईट डिवेलपमेंट, स्वयंप्रकाशन, संगीत (विशेषतः बांसुरी वादन) और गायन के भी शौक़ीन हैं। लगभग इन सभी विषयों पर उन्होंने दस के करीब पुस्तकें भी लिखी हैं, जिनका वर्णन एमाजोन ऑथर सेन्ट्रल, ऑथर पेज, प्रेमयोगी वज्र पर उपलब्ध है। इन पुस्तकों का वर्णन उनकी निजी वैबसाईट demystifyingkundalini.com पर भी उपलब्ध है। वे थोड़े समय के लिए एक वैदिक पुजारी भी रहे थे, जब वे लोगों के घरों में अपने वैदिक पुरोहित दादा जी की सहायता से धार्मिक अनुष्ठान किया करते थे। उन्हें कुछ उन्नत आध्यात्मिक अनुभव (आत्मज्ञान और कुण्डलिनी जागरण) प्राप्त हुए हैं। उनके अनोखे अनुभवों सहित उनकी आत्मकथा विशेष रूप से "शरीरविज्ञान दर्शन- एक आधुनिक कुण्डलिनी तंत्र (एक योगी की प्रेमकथा)" पुस्तक में साझा की गई है। यह पुस्तक उनके जीवन की सबसे प्रमुख और महत्त्वाकांक्षी पुस्तक है। इस पुस्तक में उनके जीवन के सबसे महत्त्वपूर्ण 25 सालों का जीवन दर्शन समाया हुआ है। इस पुस्तक के लिए उन्होंने बहुत मेहनत की है। एमाजोन डॉट इन पर एक गुणवत्तापूर्ण व निष्पक्षतापूर्ण समीक्षा में इस पुस्तक को पांच सितारा, सर्वश्रेष्ठ, सबके द्वारा अवश्य पढ़ी जाने योग्य व अति उत्तम (एक्सेलेंट) पुस्तक के रूप में समीक्षित किया गया है। गूगल प्ले बुक की समीक्षा में भी इस पुस्तक को फाईव स्टार मिले थे, और इस पुस्तक को अच्छा (कूल) व गुणवत्तापूर्ण आंका गया था। प्रेमयोगी वज्र एक रहस्यमयी व्यक्ति है। वह एक बहुरूपिए की तरह है, जिसका अपना कोई निर्धारित रूप नहीं होता। उसका वास्तविक रूप उसके मन में लग रही समाधि के आकार-प्रकार पर निर्भर करता है, बाहर से वह चाहे कैसा भी दिखे। वह आत्मज्ञानी (एनलाईटनड) भी है, और उसकी कुण्डलिनी भी जागृत हो चुकी है। उसे आत्मज्ञान की अनुभूति प्राकृतिक रूप से / प्रेमयोग से हुई थी, और कुण्डलिनी जागरण की अनुभूति कृत्रिम रूप से / कुण्डलिनी योग से हुई। प्राकृतिक समाधि के समय उसे सांकेतिक व समवाही तंत्रयोग की सहायता मिली, जबकि कृत्रिम

समाधि के समय पूर्ण व विषमवाही तंत्रयोग की सहायता उसे उसके अपने प्रयासों के अधिकाँश योगदान से प्राप्त हुई।

अधिक जानकारी के लिए, कृपया निम्नांकित स्थान पर देखें-

https://demystifyingkundalini.com/

**वैधानिक टिप्पणी (लीगल डिस्क्लेमर)**

इस तंत्र-सम्मत पुस्तक को किसी पूर्वनिर्मित साहित्यिक रचना की नक़ल करके नहीं बनाया गया है। फिर भी यदि यह किसी पूर्वनिर्मित रचना से समानता रखती है, तो यह केवल मात्र एक संयोग ही है। इसे किसी भी दूसरी धारणाओं को ठेस पहुंचाने के लिए नहीं बनाया गया है। पाठक इसको पढ़ने से उत्पन्न ऐसी-वैसी परिस्थिति के लिए स्वयं जिम्मेदार होंगे। हम वकील नहीं हैं। यह पुस्तक व इसमें लिखी गई जानकारियाँ केवल शिक्षा के प्रचार के नाते प्रदान की गई हैं, और आपके न्यायिक सलाहकार द्वारा प्रदत्त किसी भी वैधानिक सलाह का स्थान नहीं ले सकतीं। छपाई के समय इस बात का पूरा ध्यान रखा गया है कि इस पुस्तक में दी गई सभी जानकारियाँ सही हों व पाठकों के लिए उपयोगी हों, फिर भी यह बहुत गहरा प्रयास नहीं है। इसलिए इससे किसी प्रकार की हानि होने पर पुस्तक-प्रस्तुतिकर्ता अपनी जिम्मेदारी व जवाबदेही को पूर्णतया अस्वीकार करते हैं। पाठकगण अपनी पसंद, काम व उनके परिणामों के लिए स्वयं जिम्मेदार हैं। उन्हें इससे सम्बंधित किसी प्रकार का संदेह होने पर अपने न्यायिक-सलाहकार से संपर्क करना चाहिए।

# वैबपृष्ठ- हमारे बारे में (about page)

विषय-

इस तांत्रिक वेबसाईट को एक ई-पुस्तक (अब *****पांच सितारा प्राप्त; उत्कृष्ट / अत्युत्तम / अनौखी /सर्वश्रेष्ठ व सर्वपठनीय पुस्तक के रूप में समीक्षित / रिव्यूड) के प्रचार हेतु एक अवरोहण पृष्ठ / landing page के रूप में शुरू किया गया था। इस पुस्तक को प्राप्त करने के लिए कृपया वेबपृष्ठ “शॉप” पर जाएं। वह कुंडलिनी प्रेमयोगी वज्र (एक उपलेखक) को इसलिए भी जागृत रूप में अनुभव हुई, ताकि वह उनके द्वारा इस अनौखी आध्यात्मिक पुस्तक को प्रकाशित करने का अपना एजेंडा पूरा कर सकती (उसे उस कुंडलिनी जागृति अनुभव से इतनी शक्तिशाली मानसिक ऊर्जा मिली कि उसने केवल एक वर्ष के भीतर ही 300 पेज की बुक को प्रकाशित कर दिया), क्योंकि उसने एक पोस्ट के माध्यम से उस पुस्तक की एक प्रतिलिपि को एक खूबसूरत पहाड़ी के शीर्ष पर एक जीवंत ऋषि के द्वारा प्राप्त किए जाते हुए देखा। वह उस स्थान पर एक नरक-काले और मांसपेशियों से भरे-पूरे भैंसे के द्वारा ले जाया गया था, जो उसे सही रास्ता दिखाकर मिडवे / बीच राह में ही दूर चला गया था। सब अजीब था। वैसे भी वह उस समय के दौरान कई दुर्भाग्यपूर्ण खतरों से नाटकीय रूप से बचाया गया था।

फिर इस वेबसाईट के एक सहलेखक को क्वोरा की ओर से शीर्षलेखक-2018 का सम्मान मिलने के बाद इस पर लोगों का आना-जाना / ट्रेफिक / traffic बढ़ गया। लोगों के पसंद किए जाने से उत्साहित होकर, इस वेबसाईट को धीरे-2 बढ़ाया गया। प्रचाराधीन ई-पुस्तक के अन्दर विद्यमान सारी सामग्री को इस पर संक्षिप्त रूप में डाला गया। फिर पूरी सामग्री का हिंदी में अनुवाद करके उसे भी वेबसाईट पर डाला गया। सहलेखक ने ब्रिलिएनो कुण्डलिनी फोरम / brilliano kundalini forum पर डेढ़ वर्षों के दौरान लिखी गई अपनी उन पोस्टों / posts को भी इस वेबसाईट पर डाल दिया, जिससे उसे क्षणिक कुण्डलिनी-जागरण का अनुभव हुआ था। वेबसाईट को अच्छे व्यूज / views मिलने लगे, जिससे सर्च इंजिनों / search engines पर इसकी रैंकिंग / ranking बढ़ती गई। बाद में उपरोक्त ई-पुस्तक का कागजी-प्रतिरूप / print version भी इसी वेबसाईट पर उपलब्ध करवा दिया गया। इससे वेबसाईट-यात्रियों / website visitors के सामने सभी विकल्प खुल गए। जिनके पास कम समय है, और जो पुस्तक पढ़ना पसंद नहीं

करते, उनके लिए मूल वेबसाईट पर ही सभी कुछ उपलब्ध हो गया। जो लोग सस्ती पुस्तक पसंद करते हैं, उनके लिए ई-पुस्तक उपलब्ध हो गई। जो लोग निःशुल्क पुस्तक पसंद करते हैं, उनके लिए प्रोमोशनल निःशुल्क पुस्तक ओफर्ज / promotional free books offers दी जाती रहीं। जो लोग महँगी या कागजी पुस्तक पसंद करते हैं, उनके लिए कागजी पुस्तक उपलब्ध हो गई। होना भी ऐसा ही चाहिए, क्योंकि सभी लोगों की प्रकृति अतः उनकी पसंद भिन्न-2 होती है। इस लिंक को क्लिक करके ई-पुस्तकों व ई-रीडरों के बारे में सम्पूर्ण जानकारी प्राप्त की जा सकती है।

इस वेबसाईट को बनाने का एक मुख्य उद्देश्य लोगों को कुण्डलिनी के बारे में सही व अनुभवात्मक जानकारी उपलब्ध कराना भी था। इसके एक उपलेखक को बचपन से ही इस बारे भ्रम का सामना करना पड़ा था। कोई कुछ बोलता था, कोई कुछ बोलता था। सभी अपने सम्बंधित अनुभवों को छिपाने जैसे का प्रयत्न करते हुए दिखाई देते थे। जितनी भी उसने पुस्तकें पढीं, उनमें भी ऐसा ही माजरा उसे देखने को मिला। सभी पुस्तकों में कुण्डलिनी के बारे में चित्र-विचित्र बातें लिखी होती थीं, और साथ में उनके लेखक अपना अक्षरशः व विश्वासयोग्य अनुभव भी नहीं लिखते थे। इससे वह अपनी क्रियाशील कुण्डलिनी को भी नहीं समझ पाया, कई वर्षों तक। अंत में जब उसे कुछ खाली समय प्राप्त हुआ, तो उसने सभी प्राचीन व नवीन पुस्तकों को अनेक विधियों (कागजी पुस्तक, ई-रीडर पुस्तक, वेबसाईट आदि के रूप में) खंगाला, और अपना ही अंतिम निष्कर्ष निकाला। पुस्तक में उसे प्रामाणिक व अनुभवात्मक निष्कर्ष कहीं नहीं मिल सका। अतः अपने ही निष्कर्ष पर चलते हुए उसने समर्पित योगाभ्यास प्रारम्भ किया, और लगभग एक साल की अवधि में ही अपनी कुण्डलिनी को जागृत पाया। फिर उसे पता चला कि वह कुण्डलिनी तो उसके मन में बचपन से ही क्रियाशील थी व उससे उसे सुप्तावस्था में क्षणिक आत्मज्ञान भी प्राप्त हुआ था, पर वह उसे आश्चर्यमयी कुण्डलिनी के रूप में पहचान नहीं पा रहा था। कुण्डलिनी-जिज्ञासुओं को उसकी तरह भ्रम, अनिश्चितता व अविश्वास का सामना न करना पड़े, इसके लिए उसने मानवता-हित में अपने अक्षरशः अनुभवात्मक विवरण को निःसंकोच होकर इस सफल वेबसाईट के रूप में ढाल दिया।

कुल मिलाकर, इस वेबसाईट में अद्‌वैतपूर्ण, तांत्रिक, कुंडलिनी योग तकनीक (असली ध्यान) सहित पतंजलि योगसूत्र, कुण्डलिनीजागरण, आत्मज्ञान और अध्यात्मिक मोक्ष को एक अनुभवपूर्ण, रोमांचक, कथामय, जीवनचरित्रमय, दार्शनिक, व्यावहारिक, मानवीय, वैज्ञानिक और तार्किक तरीके से; सबसे अच्छे रूप में समझने योग्य, सत्यापित, स्पष्टीकृत, सरलीकृत, औचित्यीकृत, सीखने योग्य, निर्देशित, परिभाषित, प्रदर्शित, संक्षिप्त, और प्रमाणित किया गया है।

इस वेबसाईट का विस्तार आज भी जारी है, जो नई-2 व विभिन्न अनुभवात्मक जानकारियों वाली पोस्टों / posts के माध्यम से आगे भी जारी रहेगा। यदि आप इस वेबसाइट को फॉलो / follow करते हैं, तो आप अपनी ईमेल के माध्यम से नई पोस्ट को एकदम से प्राप्त कर सकेंगे।

इस साइट का मुख्य उद्देश्य व्यावहारिक / सच्चा / अनुभव आधारित ज्ञान विशेष रूप से कुंडलिनी आधारित, दुनिया भर में फैलाना है। मैं यह सुनिश्चित करने के लिए अपनी पूरी कोशिश करूंगा कि लिंक सहित सभी जानकारी पोस्टिंग के समय सटीक हों। किसी भी प्रतिक्रिया और सुझाव की अत्यधिक सराहना की जाती है।

**डिसक्लेमर / Disclamer:**

इस साइट में उपयोग की जाने वाले सभी लिंकों / links, छवियों / images और ग्राफिक्स को विभिन्न स्रोतों से लिया गया है, और पूर्ण श्रेय / क्रेडिट उन छवियों आदि के मालिकों और कॉपीराइट-धारकों को जाता है।

इस वेबसाइट को किसी भी अन्य विचारों को अपमानित करने के लिए डिज़ाइन नहीं किया गया है। पाठक इसे पढ़ने से उत्पन्न होने वाली स्थिति के लिए स्वयं जिम्मेदार होगा। हम वकील नहीं हैं। इस वेबसाइट और इसमें लिखी गई सभी सूचनाओं को शिक्षा के प्रचार के रूप में प्रदान किया गया है, जिनसे आपके न्यायिक सलाहकार द्‌वारा प्रदान की गई किसी भी कानूनी सलाह को प्रतिस्थापित नहीं किया जा सकता है। सृजन के समय, इस बात पर ध्यान दिया गया है कि इस वेबसाइट पर दी गई सारी जानकारी पाठकों के लिए सही और उपयोगी हों, फिर भी यह एक बहुत ही गंभीर प्रयास नहीं है।

इसलिए, किसी भी व्यक्ति को कोई नुकसान होने पर वेबसाइट-प्रकाशक अपनी जिम्मेदारियों और उत्तरदायित्व को पूरी तरह से अस्वीकार करते हैं। पाठक अपनी पसंद, काम और उनके परिणामों के लिए स्वयं जिम्मेदार हैं। यदि इसके बारे में कोई संदेह है तो उन्हें अपने न्यायिक सलाहकार से संपर्क करना चाहिए।

वैबपृष्ठ- गृह-1 (home-1) आत्मज्ञान व कुण्डलिनीजागरण का वास्तविक समय का जीवंत अनुभव- आत्मज्ञान व कुंडलिनी जागरण कैसे काम करते हैं?

इस अप्रतिम कुण्डलिनी वेबसाईट का यह होमपेज एक अन्य पुस्तक "कुण्डलिनी रहस्योद्घाटित- प्रेमयोगी वज्र क्या कहता है" में भी उपलब्ध है। इस पेज में जिज्ञासु कुण्डलिनीयोग प्रशिक्षुओं द्वारा पूछे गए प्रश्न के उत्तर में प्रेमयोगी वज्र ने अपना कुण्डलिनी जागरण व आत्मज्ञान का वास्तविक समय का प्रत्यक्ष अनुभव विस्तृत विवरण के साथ प्रस्तुत किया है। साथ में, उनके उस अनुभव का बारीकी से स्पष्टीकरण भी किया गया है।

गृह (आत्मज्ञान व कुण्डलिनीजागरण का वास्तविक समय का जीवंत अनुभव)- आत्मज्ञान व कुंडलिनी जागरण कैसे काम करते हैं

Please click here to read this Website in English

विश्व योग दिवस 2019 के लिए शुभकामनाएँ

कुण्डलिनी demystified / रहस्योद्घाटित आतंरिक वैबपृष्ठ

सच्चे ज्ञानपिपासु को भ्रमित होने की आवश्यकता नहीं, क्योंकि उजागर हो गए हैं उस प्रेमयोगी वज्र के शब्द, जो एक रहस्यमय व्यक्ति होने के साथ आत्मज्ञानी है, और जिसने अपनी कुंडलिनी को भी जागृत किया हुआ है

यह वेबसाइट / ब्लॉग ई-बुक के लिए लैंडिंग पेज के रूप में शुरू हुआ। फिर इसमें एक अद्भुत सार रूप में पुस्तक की विस्तृत जानकारी शामिल की गई। तदनंतर इसमें योग के छिपे रहस्य और बाद में एक योगी की सच्ची प्रेम कहानी को भी शामिल किया गया। आशा है कि भविष्य में इसमें लेखक के दिव्य, प्राणप्रिय व आत्मीय मित्र प्रेमयोगी वज्र के सभी रहस्यात्मक अनुभव शामिल कर दिए जाएंगे। पुस्तक प्रेमी इस लिंक पर क्लिक करके पुस्तक के बारे में अच्छी तरह से जान सकते हैं (आंतरिक वेबपेज), तथा साथ में इस पुस्तक के निःशुल्क संस्कृत-संस्करण को भी डाऊनलोड कर सकते हैं। इसके साथ, एक लघु पुस्तक (हिंदी व अंग्रेजी, दोनों भाषाओं में) भी निःशुल्क डाऊनलोड के लिए उपलब्ध है।

प्रेमयोगी वज्र अपनी उस समाधि(कुण्डलिनीजागरण/KUNDALINI AWAKENING) का वर्णन अपने शब्दों में इस प्रकार करता है

मैंलगभग 18 सालों से अद्वैत(मुख्यतः अद्वैतपरक शविद अर्थात शरीर विज्ञान दर्शन से प्राप्त, कुछ सनातन धर्म की संगति से) का पूर्ण व्यावहारिकता व कर्मठता से युक्त सांसारिकता के साथ अभ्यास, लगभग 10-11 सालों से अनियमित व अपूर्ण(बिना केन्द्रित ध्यान/focused concentration के) योगाभ्यास (इन दोनों ही प्रयासों/अभ्यासों से मेरी कुण्डलिनी मेरे मस्तिष्क में आधार स्तर पर जीवित रहती थी- आतंरिक वेबपृष्ठ ); तथा एक साल से, एक ऑनलाइन कुंडलिनी फोरम पर रहते हुए, अपने वास्तविक घर से बहुत दूर, शान्त व तनावमुक्त स्थान पर, महान मैदानों व गगनचुंबी पर्वत श्रृंखलाओं के जंक्शन के पास, ऋषिकेश / हरिद्वार की तरह के प्राकृतिक शांतिदायक स्थान पर (बाह्य लिंक- क्वोरा) नियमित व समर्पित रुप से उपरोक्त अतिपरिचित वृद्धाध्यात्मिक पुरुष (गुरु) के मानसिक चित्र रूपी कुण्डलिनी का ध्यान करता हुआ, कुण्डलिनीयोग का अभ्यास(बाह्य वैबसाइट/क्वोरा) कर रहा था, जिससे मेरी कुण्डलिनी, और अधिक परिपक्व हो गई थी; तथा अन्त के एक महीने से तांत्रिक विधि/प्रत्यक्षयौनयोग- तांत्रिक आतंरिक वेबपृष्ठ (लगभग प्रतिदिन/निरंतर) को भी उपरोक्त साधना के साथ जोड़कर, अपनी कुण्डलिनी को अत्यधिक परिपक्व व ऊर्ध्वगामी बना रहा था। मैं बहुत दिनों के बाद, बहुत लंबी यात्रा करके(बाह्य वैबसाइट/क्वोरा), अपने नए व व्यक्तिगत वाहन (अत्याधुनिक विशेषताओं सहित व एक मानवीय वाहन-निर्माता संगठन से खरीदा गया) से, अत्याधुनिक व सुविधासंपन्न सड़क मार्ग से सपरिवार घर आया हुआ था। तभी एक दिन मैं एक समारोह में एक कुर्सी पर बैठा था। साधना के शांतिदायक प्रभाव के कारण मेरी दाढ़ी कुछ बढ़ी हुई थी और उसके कुल बालों में से लगभग 30% बाल सफेद नजर आ रहे थे। उस समारोह में मेरा हृदय से स्वागत हुआ था। वहां पर मुझे अपने लिए चारों ओर विशेष प्रेम व सत्कार का अनुभव हो रहा था। समारोहीय लोगों के साथ जुड़ी हुई बचपन की मेरी यादें जैसे तरोताजा हो गयी थीं। मैं अपने को खुला हुआ, सुरक्षित, शांत, तनावरहित, मानसिकता से पूर्ण(mindful), अद्वैतशाली व मानसिक कुण्डलिनी-चित्र के साथ अनुभव कर रहा था। मेरी कुण्डलिनी से सम्बंधित लोग वहां पर उपस्थित थे व वातावरण-माहौल भी मेरी कुण्डलिनी से सम्बंधित था। खड़ी व छोटी पहाड़ी पर बना वह घर जैसे चिपका हुआ सा लगता था। चहल-पहल व रौनक वहां पर लगातार महसूस हो रही थी। समारोहीय संगीत(आधुनिक प्रकार का) भी मध्यम स्तर पर बज रहा था, जिसमें गायक के बोल(lyrics) स्पष्ट नहीं सुनाई दे रहे थे। उससे वह संगीत एक प्रकार का संगीतबद्ध शोर ही लग रहा था। बहुत

अच्छा लग रहा था। चिर-परिचित लोगों के खुशनुमा चेहरे जैसे यहाँ-वहाँ उड़ रहे थे व सीढ़ियों पर ऊपर-नीचे आ-जा रहे थे। मैं बीच वाली मंजिल की बालकनी में था। एक कमरे में कुछ सुन्दर व तेजस्वी स्त्रियों का समूह नृत्य-गान में व्यस्त था। कभी एक-२ करके, कभी दो-२ के समूह में और बहुत विरले मामले में तीन-२ के समूह में वे महिलाएं बारी-२ से उठकर गाने वाली 20-25 महिलाओं के घेरे के बीच में आतीं और अपने नृत्य-कौशल का प्रदर्शन करतीं। मेरे सामने वाली, हरी-भरी व रौनक से युक्त एक लम्बी, एकसमान व मध्यम ऊँचाई की पहाड़ी  पर; लगभग सिधाई में, पर्वत-शिखर से लगभग एकसमान नीचाई  पर बनी व उस घर से लगभग 100 मीटर की हवाई दूरी पर बनी एक सड़क उस घर की उंचाई के स्तर पर थी और वहां से यातायात के साधनों का शोर भी मध्यम स्तर पर सुनाई दे रहा था। उस पहाड़ी पर स्थित सूर्य के मुंह की लाली पूरे दिन की थकान के कारण बढ़ती ही जा रही थी, जैसे कि वह अपने कर्तव्यवहन(duty) के पूरा होने का इंतजार बड़ी बेसब्री से कर रहा था। मेरा बहुत समय बाद मिल रहा, एक पुराना व कुछ समय पहले ही सेवानिवृत्त सैनिक, मेरे मानसिक कुण्डलिनी-चित्र के भौतिक रूप से सम्बंधित व उसके जैसे ही कर्मठता आदि गुणों से युक्त स्वभाव वाला, मित्र सहित ज्ञाति-भ्राता, हंसमुख व तेजस्वी मुद्रा में जैसे ही अपनेपन के साथ मेरा हालचाल पूछने लगा, वैसे ही मैं भी अपनी ओर से प्रसन्नता प्रदर्शित करता हुआ खड़ा हो गया उसकी प्रसन्नता से भरी आँखों से आँखें मिलाता हुआ, जिससे अचानक ही मैं कुण्डलिनी के विचार में गहरा खो गया और वह उद्दीप्त(stimulate) होकर अचानक ही मेरे पूरे मस्तिष्क में छा गई। मेरा सिर भारी हो गया व उसमें भारी दबाव महसूस होने लगा। मस्तिष्क में वह दबाव विशेष रूप का था, क्योंकि साधारण दबाव तो चेतना को भी दबा देता है, परन्तु वह दबाव तो चेतना(consciousness) को भड़का रहा था। ऐसा लग रहा था, जैसे कि मेरे मस्तिष्क के अन्दर चेतना की नदी(river of consciousness) भंवर के रूप में, पूरे वेग के साथ घूम रही हो और मेरे मस्तिष्क के कण-२ को कम्पित कर रही हो, जिसे सहन करने में मेरा मस्तिष्क अस्मर्थ हो रहा था। वह चेतना का प्रचंड भंवर मेरे मस्तिष्क में, बाहर की ओर एक विस्फोटक दबाव बनाता हुआ प्रतीत हो रहा था। उस चेतना-भंवर(consciousness whirl) को चलाने वाली, मुझे अपनी कुण्डलिनी प्रतीत हो रही थी, क्योंकि वह हर जगह अनुभव हो रही थी। उस तरह की हल्की सी, तूफानी सी, गंभीर व समान रूप की आवाज का अनुभव हो रहा था, जिस तरह की आवाज मधुमक्खियों के झुण्ड के एक

साथ उड़ने से पैदा होती है। वास्तव में वह कोई आवाज भी नहीं थी, परन्तु उससे मिलता-जुलता, सन्नाटे से भरा हुआ, मस्तिष्क के एक विचित्र प्रकार के दबाव या कसाव से भरा हुआ, विशाल आत्मचेतना का अनुभव था। वैसा दबाव, जैसा कि शीर्षासन या सर्वांगासन करते हुए मस्तिष्क में अनुभव होता है; यद्यपि वह अनुभव उससे कहीं अधिक दबाव के साथ, उपर्युक्त सन्नाटे के साथ, चेतनापूर्ण, प्रकाशपूर्ण, कुण्डलिनीपूर्ण एवं आनंदमयी था। यदि अपने अन्दर चल रही, सन्नाटे व आवाज, एकसाथ दोनों से भरी हुई सरसराहट जैसी गुप्त हलचल(यद्यपि आवाज नहीं, पर आवाज की तरह) विद्युत्-ट्रांसफार्मर(electric ट्रांसफार्मर) को स्वयं को अनुभव होए, तो वह उसे कुण्डलिनीजागरण के जैसी स्थिति समझे। वह आत्मज्ञान भी नहीं था, अपितु उससे निम्नस्तर का अनुभव था।  वह ओम (बाह्य वेबसाईट-भारतकोष) के बीच के अक्षर, "ओ————-" की एकसमान व लम्बी खिंची हुई आवाज की तरह की अनुभूति थी। संभव है कि ओम का रहस्य भी कुण्डलिनीजागरण में छुपा हुआ हो। दृष्यात्मक अनुभव भी जैसे झुण्ड की मधुमक्खियों की तरह ही, मस्तिष्क को फोड़ कर बाहर निकलने के लिए बेताब हो रहे थे। शक्तिशाली फरफराहट के साथ, जैसे वह अनुभव ऊपर की ओर उड़ने का प्रयास कर रहा था। अतीव आनंद की स्थिति थी। वह आनंद एकसाथ अनुभव किए जा सकने वाले सैंकड़ों यौनसंबंधों से भी बढ़ कर था। सीधा सा अर्थ है कि इन्द्रियां उतना आनंद उत्पन्न कर ही नहीं सकतीं। मेरी कुण्डलिनी पूरी तरह से प्रकाशित होती हुई, सूर्य का मुकाबला कर रही थी। वह प्रत्यक्ष के भौतिक पदार्थों से भी अधिक स्पष्ट, जीवंत व वास्तविक लग रही थी। मेरी आँखें खुली हुई थीं व गंभीरता से नज़ारे निहार रही थीं। जहाँ पर भी दृष्टि जा रही थी, वहीं पर कुण्डलिनी दृष्टिगोचर हो रही थी। ऐसा लग रहा था, जैसे सभी कुछ कुण्डलिनी के रंग में रंगा हुआ हो। सभी अनुभव एकसमान, परिवर्तनरहित व पूर्ण जैसे लग रहे थे। मेरा अहंकार या व्यक्तित्व पूर्णतया नष्ट हो गया था। मैं अपने स्वास्थ्य के प्रति चिंतित हो रहा था। मुझे अपने व्यक्तित्व का कुछ भी भान नहीं रहा। मेरे साथ में कुर्सी पर बैठे २-३ लोग, आते-जाते कुछ लोग व वह ज्ञाति-भ्राता भी आश्चर्य, शंका व संभवतः तनिक चिंता से मेरी ओर देखने लगे; जिससे मुझे तनिक संकोच होने लगा। हड़बड़ाहट में मैं साथ ही बालकनी की ग्रिल से सटी अपनी कुर्सी पर बैठ गया, और मैंने थोड़ा सिर झुकाते हुए अपने माथे की ऊपरी सीमा को दाएं हाथ की अँगुलियों के अग्रभागों से मध्यम दबाव के साथ दबाते हुए बार-बार मला व आँखों को भींचते हुए अपने व्यक्तित्व में

वापिस लौटने का प्रयत्न किया। कुछ प्रयत्न के बाद मेरी कुण्डलिनी मेरे मस्तिष्क से वापिस नीचे लौट आई। कुछ चंद क्षणों के बाद जैसे ही मुझे अपनी भूल का अहसास हुआ, उसी समय मैंने अपनी चमकती हुई कुण्डलिनी को वापिस ऊपर चढ़ाने का भरपूर प्रयास किया, परन्तु मैं सफल न हो सका, यद्यपि मैंने अपने आप को बहुत अधिक प्रसन्न, तरोताजा, तनावरहित, चिन्तारहित व अनासक्ति/द्वैताद्वैत से संपन्न अनुभव किया। कुण्डलिनीजागरण के उस अनुभव के समय, मुझे अपने चेहरे पर गर्माहट व लाली महसूस हो रही थी। ऐसा अनुभव मुझे अप्रत्यक्षतंत्र/सांकेतिक तंत्रयोग/दक्षिणपंथी तन्त्र के समय भी होता था, जब प्रथम देवीरानी का चित्र मेरे मस्तिष्क में स्पष्ट व प्रचंड हो जाया करता था, यद्यपि इस बार के जागरण की अपेक्षा मध्यम स्तर के साथ। इस बार देवीरानी का नहीं, अपितु उन पुराणपाठी तांत्रिक-वृद्धाध्यात्मिकपुरुष (वे एक कमरे में पुराणों का इक्के-दुक्के श्रोताओं के सम्मुख अर्थ सहित पाठ कर रहे होते थे और प्रेमयोगी वज्र साथ वाले कमरे में विज्ञान विषय का गहराई से अध्ययन कर रहा होता था- पढ़ें ईपुस्तक, कुण्डलिनी रहस्योद्घाटित- प्रेमयोगी वज्र क्या कहता है) का चित्र सर्वाधिक स्पष्ट व प्रचंड रूप से अनुभव हुआ, यद्यपि केवल १० सेकण्ड के लिए। प्रथम देवीरानी का चित्र तो मस्तिष्क में लगभग सदैव बना रहता था; कभी हल्के स्तर में, कभी मध्यम स्तर में और कभी प्रचंड स्तर में। यद्यपि इस बार कुण्डलिनी का चित्र सर्वोच्च स्तर पर अभिव्यक्त हुआ। वृद्धाध्यात्मिकपुरुष का मानसिक चित्र(कुण्डलिनी) भी लगभग सदैव(यद्यपि देवीरानी की अपेक्षा कुछ कम समय तक) बना रहता था, परन्तु वह अधिकांशतः हल्के स्तर पर ही अभिव्यक्त होता था; मध्यम या प्रचंड स्तर पर अपेक्षाकृत रूप से बहुत कम। ऐसा लगता है कि ऐसी भिन्नता के लिए, मेरा यौवन तथा भौतिक/कामप्रधान परिवेश जिम्मेदार था। यदि आध्यात्मिक परिवेश होता, तो सम्भवतः इसका उलटा होता, अर्थात वृद्धाध्यात्मिकपुरुष का मानसिक चित्र देवीरानी की अपेक्षा अधिक शक्तिशाली बना करता। देवीरानी के चित्र ने कभी भी अपने भौतिकरूप के स्तर से अधिक अभिव्यक्ति नहीं दिखाई, परन्तु इस कुण्डलिनीजागरण में, वृद्धाध्यात्मिकपुरुष के चित्र ने तो अपने को, अपने भौतिकरूप के स्तर से भी अधिक अभिव्यक्त कर दिया। उस अनुभव से मेरे मन में स्त्रीमोह का फंदा काफी ढीला पड़ गया था, क्योंकि बिना कामोत्तेजना के ही सर्वाधिक स्पष्ट मानसिक चित्र बनना, किसी आश्चर्य से कम नहीं था। प्रथम देवीरानी के मानसिक चित्र(क्रियाशील कुण्डलिनी) के साथ मुझे कभी भी पूर्ण समाधि (जागृत

कुण्डलिनी) की अनुभूति नहीं हुई (आतंरिक तांत्रिक वेबपृष्ठ), अर्थात वह कुण्डलिनी क्रियाशील तो निरंतर बनी रही, परन्तु कभी जागृत नहीं हो सकी (प्रथम देवीरानी से आत्मज्ञान की कहानी देखें- आतंरिक तांत्रिक वेबपृष्ठ)। यद्यपि कालान्तर में द्वितीय देवीरानी ने प्रत्यक्ष/पूर्ण तंत्रयोग/ तथाकथित वामपंथी तंत्र (बाह्य वेबसाईट- isha.sadhguru.org) करवा कर, उन वृद्धाध्यात्मिक पुरुष के मानसिक चित्र की कुण्डलिनी को मेरे शरीर में बहुत ऊपर उठवाया व जागृत करवाया (वास्तविक समय की सम्बंधित कहानी इस आतंरिक वेबपेज पर देखें)। साथ में, यह इस तांत्रिक सिद्धांत को सिद्ध करता है कि तांत्रिक प्रेमिका / प्रेमी की संगति के साथ-२ आध्यात्मिक / तांत्रिक गुरु की संगति भी उपलब्ध होती रहनी चाहिए (आतंरिक तांत्रिक वेबपृष्ठ)। संभवतः इसी कुण्डलिनीजागरण/समाधि को ही सहस्रार चक्र/मस्तिष्क में कुण्डलिनी का परब्रम्ह/आत्मा से जुड़ना/एकाकार होना कहा गया है। प्रेमयोगी वज्र की वास्तविक समय की सम्पूर्ण तांत्रिक प्रेमकथा इन वेबपृष्ठों पर पढ़ सकते हैं (आतंरिक तांत्रिक वेबपृष्ठ)।

**अतिरिक्त स्पष्टीकरण**

*प्रेमयोगी वज्र के अनुसार कुंडलिनी जागृति का अनुभव सामान्य, न्यूरोसाइंटिफिक रूप से व्याख्यात्मक और मूल रूप से मन-विज्ञान के अनुसार ही प्रतीत हुआ; कभी भी रहस्यमयी प्रतीत नहीं हुआ। कुण्डलिनी-जागरण के समय कुण्डलिनी का ध्यान अपने चरम पर होता है, अर्थात ध्याता(कुण्डलिनी का ध्यान करने वाला व्यक्ति), ध्येय(कुण्डलिनी) व ध्यान(ध्यान की प्रक्रिया), तीनों एक हो जाते हैं। इसे दूसरे शब्दों में ऐसे भी कह सकते है कि ज्ञाता, ज्ञान और ज्ञेय एक हो जाते हैं। इसे पूर्ण समाधि की अवस्था भी कहते हैं। इसमें अन्धकारयुक्त आत्मा चमकती कुण्डलिनी के साथ एकाकार हो जाता है, अर्थात आत्मा प्रकाशपूर्ण हो जाता है। इससे साधक अनजाने में ही, स्वयं ही अपनी आत्मा को स्वच्छ करने के अभियान में लग जाता है। क्योंकि अद्वैतभाव से ही आत्मा स्वच्छ हो सकती है, अतः उसमें अद्वैतभाव स्वयं ही विकसित होने लगता है, जो उसकी जीवनशैली को भी सकारात्मक रूप से रूपांतरित कर देता है। प्रेमयोगी वज्र के कुण्डलिनी-जागरण को संभव बनाने वाली वास्तविक-समय(real time) की परिस्थितियों व तदनुसार किए गए प्रयासों को जानने के लिए Love story of a Yogi (आतंरिक तांत्रिक वेबपृष्ठ) का व अधिक विस्तृत जानकारी के लिए उपरोक्त ई-पुस्तक का अवलोकन किया जा सकता है।*

*साथ में, उपरोक्त प्रत्यक्ष और अप्रत्यक्ष, दोनों प्रकार के यौनतंत्रों के अस्तित्व का यह अर्थ भी है कि विवाहित जीवन में एक महिला की आकर्षकता का महत्त्व कम ही होता है।*

*कुण्डलिनीजागरण के मूल / ओरिजिनल विवरण (ओनलाईन फोरम की चर्चा के अंतर्गत) यहाँ पढ़ें (आतंरिक लिंक)।*

**प्रेमयोगी वज्र अपने आत्मजागरण/आत्मज्ञान(ENLIGHTENMENT) का वर्णन अपने शब्दों में इस प्रकार करता है**

**मैंमीठी निद्रा में एक स्वप्न देख रहा हूँ कि मैं अपने घर से लगभग २०० मीटर नीचे, घाटी की नदी के ऊपर बने हुए एक पुल पर खड़ा हूँ। तभी मैंने अचानक अपने को पूरा खुला हुआ अनुभव किया और मेरी अन्धकार से भरी आत्मा में अचानक प्रकाश छा गया। ऐसा लगा, जैसे कि मेरी आत्मा एक जकड़न से मुक्त हो गई। मन का प्रकाश जैसे आत्मा में फैल गया था। मैंने नदी में बहते जल को देखा। वह वैसे ही रूप-रंग का था, जैसा कि होता है, परन्तु वह मुझे अपनी आत्मा व पुल से अलग नहीं लग रहा था। पुल भी वैसा ही था, पर अनुभव-रूप में मेरी आत्मा व नदी-जल से अलग नहीं था। नदी से दूसरी ओर, सामने एक पहाड़ था, जिसका लगभग २० मीटर का मलबा, कई दिनों पहले, निरंतर हो रही भारी वर्षा के कारण गिरकर, नदी को संकरा किये हुए था। वह मलबा चमत्कारिक रूप से सीधे ही नीचे फिसला था, जिससे उसपर उपस्थित सभी पेड़-पौधे भी जीवित व सुरक्षित थे। उपरोक्त दिव्य, विचित्र व आत्मज्ञान से भरे स्वप्न में; मैंने उसकी ओर भी देखा, तो उस सब का अनुभव भी अलग नहीं था। फिर मैंने अपनी दृष्टि को ऊपर उठा कर, आसमान में चमकते हुए महान सूर्य को देखा। उसका अनुभव भी सभी के जैसा था और यहाँ तक कि चमक भी सभी के जैसी ही थी। इस सारे घटनाक्रम का अनुभव लगभग ५-१० सैकेंड में ही हो गया था। उस समय मैं परमानंद से ओत-प्रोत था। मुझे उस अनुभव में वह सभी कुछ मिल गया, जो कि मिलना संभव है। उन चंद क्षणों के लिए जैसे मैं संपूर्ण ब्रम्हांड/सृष्टि/अंतरिक्ष का राजा / परमदेवता-सदृश बन गया था। उस अनुभव में रात(अंधकार) और दिन(प्रकाश) जुड़े हुए थे। उस अनुभव में प्यार-घृणा, दोनों जुड़े हुए थे। इसका अर्थ है कि उस अनुभव में सभी कुछ विद्यमान था। वह एक पूर्ण अनुभव था। अपनी आत्मा के उस पूर्ण अनुभव-सागर में मुझे लग रहा था कि जैसे नदी, पुल, सूर्य, पहाड़ आदि के रूप में लहरें उठ रही थीं, जोकि उस एकमात्र अनुभव-सागर से**

**अलग नहीं प्रतीत हो रही थीं। अगली सुबह जब मैं अपनी शय्या से ऊपर उठा; तो मैंने अपने को पूर्ण, पूर्णकाम, आप्तकाम, नवजात-बालक सदृश, तनाव-रहित, चिन्तारहित, भयरहित, शांत, आनंदमय व इच्छाहीन पाया, तथा अपने को अपने स्वाभाविक आत्मरूप में प्रतिष्ठित महसूस किया। ऐसा लगा, जैसे कि मैंने अपने-आप को अब वास्तविक रूप में पहचाना है और अज्ञात समय से चली आ रही जिंदगी की दौड़ को पूरा कर लिया है। मुझे ऐसा लगा कि जैसे कभी अपने घर से भटका हुआ, अब मैं अपने वास्तविक घर में पहुँच गया हूँ। उस अनुभव ने मेरे जीवन को एकदम से, पूर्णतया व सकारात्मक रूप से परिवर्तित कर दिया।**

*उपरोक्त को मूलस्रोत में देखें (आतंरिक वेबपृष्ठ)*

**स्पष्टीकरण**

*आम अवस्था में अपना आपा अर्थात आत्मा (बाह्य वेबसाईट- vedicaim.com) एक गहरे अंधेरे से भरे कमरे की तरह होता है, और सांसारिक/मानसिक दृश्य, उस अंधेरे कमरे के चलचित्रपट पर दौड़ रहे प्रकाशमान दृश्य की तरह होते हैं। उस आत्मज्ञान के समय वह आत्मा रूपी अँधेरा कमरा अचानक व एकदम से प्रकाशमान हो गया, जिससे कमरे/आत्मा व चलचित्र दृश्य/मन-संसार के बीच का अंतर समाप्त हो गया और वे सभी एक जैसे दिखने लगे।*

*वास्तव में हमारी अपनी अंधकारमयी आत्मा सभी बुराइयों के रूप में विद्यमान है। हमारी चमकदार चित्तवृत्तियाँ/संकल्प-विकल्प सभी अच्छाइयों के रूप में विद्यमान हैं। जब आत्मा व चित्तवृत्तियाँ एकसमान चेतना व प्रकाश से युक्त अनुभव होती हैं, तब उपरोक्त आत्मजागरण के अनुभव के अनुसार अपनी आत्मा में अच्छाइयां व बुराइयां एकसाथ ही चमत्कार रूप से अनुभव होती हैं।*

*किसी भी ज्ञान/वस्तु/कर्म/फल की अभिव्यक्ति का आधार चित्तवृत्तियाँ ही तो हैं। जिस समय आत्मा जागृत होती है, उस समय सभी चित्तवृत्तियाँ उससे अलग नहीं, अपितु उसी की विविध आकार-प्रकार की हलचलें जान पड़ती हैं, जैसे कि सागर में विविध प्रकार की तरंगें। इसी कारण से प्रेमयोगी वज्र को लगा कि उसने सभी कुछ पा लिया था, व सभी कुछ कर लिया था।*

*परमदेवता को ही सभी कुछ सदैव प्राप्त होता है, व सभी कुछ उसने सदैव किया हुआ होता है; तभी तो वह अपने बनाए हुए जगत में कोई स्वार्थबुद्धि नहीं रखता। क्योंकि प्रेमयोगी वज्र को 10 सेकंड की यह*

*अनुभूति हुई कि उसने सभी कुछ प्राप्त कर लिया है, और सभी काम कर लिए हैं; इसलिए उसे लगा कि वह उस 10 सेकंड के लिए परमदेवता बन गया था। फिर भी, उसे उन चंद क्षणों के लिए भी ईश्वर नहीं कहा जा सकता, क्योंकि किसी के भी लिए भी ईश्वर बनना असंभव है, तभी तो उसने उन चंद क्षणों के लिए ईश्वर-सदृश / परमदेवता-सदृश ही बोला है, ईश्वर नहीं। यद्यपि उसे ईश्वर का पुत्र जरूर कहा जा सकता है। समस्त स्थूल सृष्टि ईश्वर के अन्दर, सागर में तरंगों की तरह ही विद्यमान है। किसी के मन में जो कुछ भी है, वह स्थूल सृष्टि का प्रतिबिम्ब ही है। इसलिए जीव के मन को सूक्ष्म सृष्टि भी कह सकते हैं। क्योंकि प्रेमयोगी वज्र ने अपने अन्दर (अपनी आत्मा के अन्दर) सूक्ष्म सृष्टि को, सागर में तरंगों की तरह अनुभव किया, स्थूल सृष्टि को नहीं, इसलिए वह ईश्वर का पुत्र या प्रतिबिम्ब ही कहलाया। इसीलिए वह शक्तियों के मामले में ईश्वर के सामने नगण्य ही था, और एक आम आदमी से बढ़कर कुछ भी नहीं था।*

*प्रेमयोगी वज्र ने आत्मज्ञानावस्था को द्वैत से भरे लोगों के लिए क्रोधपूर्ण पाया। ऐसा इसलिए है, क्योंकि क्षणिकात्मज्ञान की झलक के बाद, उन्होंने द्वैतवादी लोगों को अपने से भयभीत जैसा और अपने प्रति घृणायुक्त जैसा पाया, क्योंकि वे उनकी प्रबुद्ध आत्मस्थिति में अंधेरे जैसे का अनुभव करते थे। इसी प्रकार, उन्होंने प्रबुद्ध आत्मराज्य को वास्तविक अद्वैतवादी लोगों के लिए आशीर्वाद देने वाले के रूप में पाया। ऐसा इसलिए है, क्योंकि उनकी क्षणिकात्मज्ञान की झलक के बाद, उन्होंने अद्वैतवादी लोगों को अपने से प्यार करने वाले के रूप में और अपने प्रति आकर्षित होने वाले के रूप में पाया। वे अपने अद्वैतमयी दृष्टिकोण के स्तर के अनुसार प्रबुद्ध आत्मज्ञानराज्य में थोड़े अंधेरे से लेकर शून्य अंधेरे तक का अनुभव करते थे।*

**प्रेमयोगी वज्र के इस क्षणिक आत्मजागरण को संभव बनाने वाली परिस्थितियों (विशेषतः यिन-यांग आकर्षण से उत्पन्न दृढ़ समाधि) व तदनुसार किए गए प्रयासों को जानने के लिए Love story of a Yogi का व अधिक विस्तृत जानकारी के लिए उपरोक्त ई-पुस्तक का अवलोकन किया जा सकता है।**

## वैबपृष्ठ- गृह-2 (home-2)- शरीरविज्ञान दार्शनिकों की विशेष पूजा

***एक पुस्तक-पाठक की कलम से***

भाइयो, बहुत से लोग अपने अहंकारपूर्ण जीवन में व्यस्त हैं, जो नरक के लिए एक साक्षात द्वार है। इसी तरह, कुछ लोग त्याग-भावना के बहकावे में आ जाते हैं। उपरोक्त दोनों ही प्रकार के लोग आंशिक सत्य पर चलने वाले प्रतीत होते हैं। वास्तव में एक आदमी इस संसार में इतना अधिक विकसित हो जाना चाहिए कि उसे त्याग की आवश्यकता ही महसूस न हो, अपितु संसार उसके त्याग के लिए स्वयं ही बाध्य हो जाए। मित्रो, तब त्याग अपने आप ही होता है, जब एक आदमी इस संसार में अपनी आध्यात्मिक विकास की एक निश्चित सीमा को लांघ देता है। अद्वैत दृष्टिकोण से ही आध्यात्मिक विकास का यह निर्दिष्ट सीमाबिंदु सर्वाधिक सरलता, आनंद व व्यावहारिकता के साथ प्राप्त होता है। यद्यपि "अद्वैत दृष्टिकोण", केवल यह कहना आसान है, परन्तु इसे विकसित करके निरंतर बना कर रखना बहुत कठिन है। यदि केवल अद्वैत दृष्टिकोण के बारे में पढ़ना, लिखना व बोलना ही पर्याप्त होता, तब व्यावहारिक रूप वाली विस्तृत आध्यात्मिक व तांत्रिक प्रक्रियाओं का विकास न हुआ होता। उदाहरण के लिए, तंत्र या बौद्ध मार्ग के मन्त्रों, यंत्रों (बाह्य वेबसाईट- literature.awgp.org) व मंडलों को ही देख लें। वे अच्छी तरह से बनाए जाकर, नियमित रूप से पूजे जाने चाहिए, सांसारिक व व्यावहारिक रूप में, उन्हें सूक्ष्म-संसार अर्थात अंतहीन संसार के सूक्ष्म नमूने/अनुकृतियाँ समझते हुए। उस सूक्ष्म संसार में देवताओं के भावना-दर्शन करने चाहिए। उन देवताओं में अद्वैत दृष्टिकोण होता है, यद्यपि वे पूर्णतः हमारे जैसे आम लोगों की तरह ही काम करते हैं। इस तरह से, उन देवताओं का अद्वैतमयी व अहंकाररहित दृष्टिकोण अपने आप ही हमारे अन्दर सर्वाधिक निपुणता के साथ उतर आता है, और निरंतर जारी भी रहता है। मित्रो, इस भौतिक संसार से समानता रखने वालों में, हमारे अपने भौतिक शरीर से बढ़िया भला क्या वस्तु हो सकती है? वास्तव में हमारा अपना मानव शरीर, अनंत विस्तार वाले इस बाहरी व भौतिक संसार का सर्वाधिक सूक्ष्म व सर्वश्रेष्ठ नमूना है। शास्त्रों में भी यह इस सत्योक्ति से सिद्ध किया गया है, "यत्पिण्डे तत्ब्रम्हाण्डे" (बाह्य वेबसाईट- aniruddhafriend-samirsinh.com)। इस उक्ति का अर्थ है कि जो कुछ भी छोटी संरचना (शरीर आदि) में विद्यमान है, वही पूर्णतः समान रूप

से, सभी कुछ पूरे ब्रम्हांड में है, अन्य कुछ नहीं। हमारे शरीर में अत्यंत सूक्ष्म देहपुरुष विद्यमान होते हैं। वे मनुष्य के सूक्ष्मरूप होते हैं, और पूरी तरह से मनुष्य की तरह ही होते हैं, यद्यपि अतिरिक्त रूप से वे अद्वैतभाव को भी धारण करते हैं। वे यंत्र-मंडल के देवताओं की तरह होते हैं, यद्यपि तुलनात्मक रूप से अधिक चुस्त व क्रियाशील होते हैं। शास्त्र भी इस बात को सिद्ध करते हैं कि हमारे शरीर में सभी देवता विद्यमान हैं। मित्रो, फिर इस शरीर-मंडल (बाह्य वेबसाईट- pinterest) साथ प्रत्येक परिस्थिति में खड़ा रहता है, और प्रतिक्षण हमें अद्वैत दृष्टिकोण की सर्वोत्तमता की याद दिलाता रहता है। यह अन्य मंडलों की तरह अस्थायी व नश्वर भी नहीं है, यहाँ तक कि यह अनादिकाल से हमारे साथ है, और तब तक साथ रहेगा, जब तक हम मुक्त नहीं हो जाते। क्योंकि मुक्त होने तक कोई न कोई शरीर तो मिलता ही रहता है। इससे, शरीरविज्ञान दार्शनिक अपने होने वाले प्रत्येक जन्म में इसके अद्वैत से लाभ प्राप्त करते रहते हैं।

मित्रो, अधिकाँश लोग देहक्षायी यौनसम्बन्ध में संलिप्त रहते हैं। यौनसम्बन्ध एक आश्चर्यजनक क्रिया है, जिसके बारे में न्यूनतम अध्ययन किया गया प्रतीत होता है। यदि यह अनुचित विधि से किए जाने के कारण नरक/दुःख/बंधन की प्राप्ति करवा सकता है, तो यही स्वर्ग/सुख/मुक्ति की प्राप्ति भी करवा सकता है, यदि इसे उचित विधि व कुण्डलिनीयोग के साथ किया जाए। यह पुस्तक यौनाचार की अनुभूत व प्रमाणित तांत्रिक पद्धति का वर्णन करती है, जिससे उस कुण्डलिनीजागरण की प्राप्ति होती है, जो कि अंतिम मोक्ष के लिए द्वाररूप है। मित्रो, ये देहपुरुष हमारे शरीर में हर स्थान पर विद्यमान होते हुए, अपने देहदेश के प्रति महान देशभक्त व राष्ट्रवादी होते हैं। ये हमें भी इस तरह के गुण धारण करना सिखाते हैं, यदि आधुनिक दर्शन, शविद के माध्यम से इनका चिंतन किया जाए। हमारे अपने शरीर में प्रकृति अपने सम्पूर्ण विस्तार के साथ विद्यमान है। वह प्रकृति देहपुरुषों के द्वारा पूरी तरह से संरक्षित व विवर्धित की जाती रहती है। इसके विपरीत, आधुनिक स्थूलपुरुषों के द्वारा अपनी स्थूलप्रकृति नष्ट की जा रही है। यदि आप प्रकृति-प्रेमी और प्रकृति-संरक्षक हैं, तब तो यह पुस्तक आपके लिए ही है।

मित्रो, हमारा आश्चर्यजनक भौतिक शरीर (बाह्य वेबसाईट- bharatsvasthya.net) अनगिनत कोशिकाओं से बना हुआ है। वे सभी कोशिकाएं बेहतरीन तालमेल व सहयोग के साथ काम करती रहती हैं, जिससे हमारा शरीर एक सर्वोत्तम समाज बन कर उभरता है। हम ये कलाएं और अन्य भी बहुत कुछ उनसे सीख सकते हैं। इसके साथ ही, वे कोशिकाएं अद्वैतवादी व जीवन्मुक्त भी हैं। वे मनस्कता से पूर्ण हैं। यदि उन्हें मन से रहित माना जाए, तब तो उचित ढंग से क्रियाशील मन के बिना इस तरह के आश्चर्यमयी कारनामों की उनसे कल्पना नहीं की जा सकती। इससे यह सिद्ध होता है कि उनके अन्दर एक मन विद्यमान होता है, परन्तु इसी के साथ वे मन से रहित भी होते हैं, क्योंकि वे अपने अद्वैतभाव के कारण अपने मन में आसक्त नहीं होते। मनुष्य भी उस तरह के समाज को बनाने का प्रयास करता है, परन्तु हर बार बुरी तरह से असफल हो जाता है। इसका कारण है, हम उनके बारे में आध्यात्मिक/दार्शनिक विधि से पूर्ण विस्तार के साथ नहीं जानते। यह ई-पुस्तक इसी समस्या का हल करती है।

मित्रो, हम पूरी तरह से देहपुरुषों (वे कोशिकाएं) की तरह ही व्यवहार व कर्म करते रहते हैं, परन्तु केवल हम ही आसक्ति, अहंकार व अद्वैत को प्राप्त करते हैं, वे देहपुरुष नहीं। यह पुस्तक दिखाती है कि इस कारीगरी को उनसे कैसे सीखा जाए? देहपुरुष कई स्थानों पर एकवचन में ही लिखा गया है, यद्यपि वे असंख्य हैं। यह इसलिए, क्योंकि वे सभी, आध्यात्मिक रूप से अर्थात अपने वास्तविक आत्मरूप (असली आत्मा) से एक दूसरे से अभिन्न हैं। यह पुस्तक यह भी दिखाती है कि देहपुरुष को अपनी कुण्डलिनी कैसे बनाया जाए, और उसे उसके ध्यान से कैसे विवृद्ध किया जाए? इस संसार में अद्वैत के बारे में बहुत सी मिथ्या समझ व बहुत सी मिथ्या धारणाएं विद्यमान हैं, पढ़ें ईपुस्तक, कुण्डलिनी रहस्योद्घाटित- प्रेमयोगी वज्र क्या कहता है)। वे भी सभी इस पुस्तक में बहुत अच्छी तरह से व व्यावहारिक रूप से स्पष्टीकृत की गई हैं।

***शरीरविज्ञान दार्शनिकों के द्वारा अनोखी अराधना***

शरीरविज्ञान दार्शनिक प्रतिक्षण ही अनंत उपचारों से, अनायास ही, अर्थात अनजाने में ही, अर्थात बिना किसी औपचारिकताओं के ही देहपुरुषों की पूजा करते रहते हैं, क्योंकि देहपुरुष कहीं दूर नहीं, अपितु

उनके अपने शरीर में ही विद्यमान होते हैं। वे उन्हें नद, नदी, तालाब, समुद्र आदि अनेक जल-स्रोतों के जल से स्नान करवाते हैं, तथा उन्हें पाद्य, अर्घ्य, आचमनीय, अभिषेक व शुद्धोदक आदि के रूप में जल अर्पित करवाते हैं। विविध व सुगन्धित हवाओं के रूप में नाना किस्म के धूप लगाते हैं। औषधियों से उनकी चिकित्सा करते हैं। अनेक प्रकार के वाहनों में बैठाकर उन्हें एक प्रकार से पालकियों में घुमाते भी हैं। उनके द्वारा बोली गई शुभ वाणी से उनके उपदेश ग्रहण करते हैं। सुनाई देती हुई, अनेक प्रकार की शुभ वाणियों को उनके प्रति अर्पित स्तोत्र, घंटानाद व शंखनाद समझकर, उनसे उनकी स्तुति करते हैं। अनेक प्रकार के व्यंजनों से उन्हें भोग लगाते हैं। नेत्ररूपी दीप-ज्योति से उनकी आरती उतरवाते हैं। अनेक प्रकार के मानवीय मनोरंजनों, संकल्प-कर्मरूपी व्यायामों से व योग-भोगादि अन्यानेक विधियों से उनका मनोरंजन करते हैं। इस प्रकार से शरीरविज्ञान दार्शनिकों के द्वारा किए गए सभी मानवीय काम व व्यवहार ईश्वरपूजारूप ही हैं। पुरुष की सारी अनुभूतियाँ, उसके काम-काज को काबू में रखने वाली, उसकी चित्तवृत्तियाँ ही हैं, जिन्हें देहपुरुष ही अपने अन्दर पैदा करते हैं, देहदेश को नियंत्रित करने के लिए। ऐसा समझने वाला पुरुष देहपुरुषों को ही कर्ता-भोक्ता समझता है, और कर्मबंधन से मुक्त हो जाता है। साथ में, कुण्डलिनीयोग व शविद-अद्वैत के एकसाथ लम्बे आचरण से मानसिक कुण्डलिनीचित्र देहपुरुषों के ऊपर आरोपित हो जाता है, जिससे कुण्डलिनी बहुत पुष्ट हो जाती है। वास्तव में हम अनादिकाल से ही पूजा व सेवा करते आ रहे हैं, इस देहमंडल की। परन्तु हमें इसका पर्याप्त लाभ नहीं मिलता, क्योंकि हमें इस बात का ज्ञान नहीं है, और यदि ज्ञान है तो दृढ़ता से विश्वास करते हुए, इस बात को मन में धारण नहीं करते। शविद के अध्ययन से यह विश्वास दृढ़ हो जाता है, जिससे धारणा भी निरंतर पुष्ट होती रहती है। इससे हमें पुराने समय के किए हुए, अपने प्रयासों का फल एकदम से व इकट्ठा, कुण्डलिनीजागरण के रूप में मिल जाता है। इस तरह से हम देख सकते हैं कि शरीरविज्ञानदार्शनिक पूरी तरह से वैदिक-पौराणिक पुरुषों की तरह ही होते हैं। बाहर से वे कुछ अधिक व्यवहारवादी व तर्कवादी लग सकते हैं, परन्तु अन्दर से वे उनसे भी अधिक शांत, समरूप व मुक्त होते हैं। वे उस तूफान से भड़के हुए महासागर की तरह होते हैं, जो बाहर से उसी की तरह, तन-मन से भरपूर चंचल-चलायमान होते हैं, परन्तु अन्दर से उसी की तरह शांत व स्थिर भी होते हैं।

## वैबपृष्ठ- गृह-3 (home-3)- हमारा अपना शरीर एक अद्वैतशाली ब्रम्हांड-पुरुष

***हमारे अपने शरीर के अन्दर प्रेम-प्रकरण***

हर पल हमारे शरीर के भीतर अनगिनत प्रेम-सम्बंधित मामले और विवाह उदीयमान होते रहते हैं। इसी तरह, स्थूल दुनिया की तरह ही, प्रिय व सुकोमल बच्चों का भी हमारे देहदेश के अंदर अच्छी तरह से पालन किया जाता रहता है। हमारे शरीर के अंदर होने वाले विवाह (क्लासिक स्वयंमवर प्रथा) के लिए कई प्रतियोगिताओं का आयोजन होता रहता है, जहां पर विभिन्न प्रतियोगी सफलता प्राप्त करने के लिए संघर्ष कर रहे होते हैं। प्रतिस्पर्धियों को चट्टानी इलाकों और पहाड़ों के साथ-२, एक बहुत लंबे और कष्टप्रद मार्ग/ट्रैक पर दौड़ना पड़ता है। इस दौड़ के दौरान, भूख और प्यास के कारण कई लोग मर जाते हैं। कई स्पर्धी जंगली जानवरों के द्वारा मार दिए जाते हैं। आतंकवादियों के संदेह से सुरक्षा बलों के द्वारा कई लोगों की हत्या कर दी गई होती है। उनमें से कई, पहाड़ की किसी न किसी जोखिम-भरी सतह से गिर जाते हैं, और कई प्रकार की जहरीली जड़ी-बूटियों और जहरीले फलों को खाने के बाद कई लोग मर जाते हैं। उनमें से केवल एक कुमार ही उस सुंदर राजकुमारी से शादी करने में सफल हो पाता है।

***हमारे अपने शरीर के अंदर हड़ताल, गुस्सा और युद्ध***

अनगिनत संख्या में युद्ध, इस शरीर-देश के अंदर और बाहर चल रहे हैं, हर पल। घृणा से भरे कई दुश्मन, लंबे समय तक सीमा दीवारों के बाहर जमे रहते हैं, और शरीर-मंडल/देश पर आक्रमण करने के सही अवसर की प्रतीक्षा कर रहे होते हैं। जब किसी भी कारण से इस जीवित मंडल की सीमा-बाड़ क्षतिग्रस्त हो जाती है, तो वे दुश्मन सीमा पार कर जाते हैं। वहां पर वे रक्षा विभाग की पहली पंक्ति के द्वारा हतोत्साहित कर दिए जाते हैं, जब तक कि रक्षा-विभाग की दूसरी पंक्ति के सैनिक उन दुश्मनों के खिलाफ कड़ी नफरत और क्रोध दिखाते हुए, वहां पहुँच नहीं जाते। फिर महान युद्ध शुरू होता है। अधिकांश मामलों में, शरीर-देश जीत जाता है। लेकिन कुछ असाधारण मामलों में, उन गंदे दुश्मनों ने युद्ध जीत लिया, और शरीर-देश के आंशिक या देहदेश के पूरे हिस्से को नियंत्रण में ले लिया। फिर उस देहदेश ने उन आक्रमणकारी व कचरा दुश्मनों को, विदेशी सहायता से नष्ट कर दिया। कई बार, वे शत्रु

